एवं साकेत दोनो आधुनिक युग की महान् कृति होते हुए भी तुलनात्मक दृष्टि से कामायनी से श्रेष्ठ नहीं है।

**हिन्दी महाकाव्यों मे प्रियप्रवास का स्थान**—आधुनिक हिन्दी-महाकाव्यो मे 'प्रियप्रवास' का स्थान क्या है ? जब इस प्रश्न पर विचार किया जाता है, तब पता चलता है कि यह काव्य इस युग का सर्वप्रथम महाकाव्य है। तुलनात्मक दृष्टि से भले ही यह महाकाव्य साकेत एवं कामायनी की अपेक्षा अधिक महान् न हो, परन्तु यही वह प्रथम महाकाव्य है, जिसने खड़ी वोली मे महाकाव्य के अभाव को सर्वप्रथम दूर किया था, इसने ही खडी वोली के महाकाव्यो की परम्परा का आरम्भ किया था और इसने ही आगामी कवियो को महाकाव्य लिखने की प्रेरणा प्रदान की थी, यही वह महाकाव्य है, जिसने सर्वप्रथम महाकाव्य-सबधी नवीनता का उद्घोष किया था, नवीन शैली एव नवीन कथा-मोडो को अपनाने की सलाह दी थी और अपनी पौराणिक गाथाओं एव ऐतिहासिक कथाओ को नवीन ढग से प्रस्तुत करने का सूत्रपात्र किया था; यही वह महाकाव्य है, जिसने सर्वप्रथम मानव-जीवन को समुन्नत बनाने के लिए इस युग मे मानवता, लोकहित एव विश्व-प्रेम की घोषणा की थी और यही वह काव्य है, जिसने सस्कृत के छंदों का अधिक से अधिक सरलता से प्रयोग करके हिन्दी-काव्य को सम्पन्न वनाने की चेष्टा की थी। अतएव अनुभूति एव अभिव्यक्ति की दृष्टि से भले ही 'प्रियप्रवास' उच्च स्थान का अधिकारी न हो, परन्तु अपनी मौलिकता, नवीनता एव प्राथमिकता की दृष्टि से हिन्दी-महाकाव्य के क्षेत्र मे उसका महत्वपूर्ण स्थान है और एक आलोक-स्तम्भ की भांति स्थित होकर उसने आधुनिक कवियो का अभी तक जिस तरह पथ-प्रदर्शन किया है, उसी तरह वह भविष्य मे भी करता रहेगा।

**'प्रियप्रवास' का सदेश**—'प्रियप्रवास' आधुनिक मानव को कर्तव्य-पथ पर आरूढ़ करके उसे श्रेय की ओर अग्रसर करने की प्रेरणा देने के लिए लिखा गया है। इसीलिए इसमे आरम्भ से अत तक लोक-सेवा, लोकहित एव प्राणिमात्र के प्रेम का स्वर गूंजता हुआ सुनाई देता है। सम्पूर्ण काव्य नैतिकता एव धार्मिक विश्वास से परिपूर्ण है और भारतीय सस्कृति के उन्नत विचारो से ओत-प्रोत है। इसी कारण मानव-जीवन को सुसमृद्ध बनाने के लिए जिन-जिन विचारो, भावो, अनुभूतियो एव प्रेरणाओ की आवश्यकता है, उनसे यह परिपूर्ण है। यहाँ पर कविवर हरिऔध ने विपद-ग्रस्त एव सतप्त जीवन से छुटकारा पाने के लिए मानवो को यही सलाह दी है कि "स्वार्थ की अपेक्षा परमार्थ को अपनाओ। आत्मार्थी होकर जीवन व्यतीत मत करो,

अपितु अन्य प्राणियो का भी ध्यान रखो। भोगो मे जीवन का कल्याण निहित नही है, अपितु त्याग एव सात्विक कार्यों मे ही कल्याण छिपा हुआ है। परोपकार एव परहित ही मानव को श्रेष्ठ एव महान् बनाते हैं। मानव को सदैव अपनी जन्मभूमि एव अपने स्वदेश के लिए अपना सर्वस्व बलिदान कर देना चाहिए अपनी जाति एव अपने देश के सकट को दूर करना ही मानव का परम धर्म है। सदैव मानव को अपने कर्त्तव्य-पथ पर आरूढ रहना चाहिए। मानवो के लिये प्राणो की ममता मे लीन रहना कदापि श्रेयस्कर नही है, अपितु जगत् मे सर्वभूतहित ही सदैव श्रेयस्कर होता है। सदैव निस्वार्थ भूतहित एव लोक सेवा से ही मानव ससार मे पूज्य होता है। मानव को अधिक से अधिक कष्ट सहन करते हुए तथा सत्य-पथ पर आरूढ़ होकर सदैव लोकहित मे लीन रहना चाहिए अपने से तुच्छ एव दलित प्राणियो को सर्वथा हेय नही समझना चाहिए, अपितु उनमे भी विश्वात्मा का दर्शन करके उनके उत्थान का उपाय करना चाहिए। इसके साथ ही हमे सदैव श्रीकृष्ण एव राधा की भाँति आत्म-त्याग के साथ-साथ अपने समाज एव अपने देशवासियो की सेवा मे ही नही, अपितु विश्व के प्रेम मे लीन होकर विश्व भर के प्राणियो को अपनी ही आत्मा का स्वरूप जानकर उनकी सेवा-सुश्रूषा मे लीन रहना चाहिए।" यह है 'प्रियप्रवास' का वह अमर सदेश, जिसके फलस्वरूप यह महाकाव्य भारतीय सस्कृति की अमर निधि बनकर हिन्दी-साहित्य का देदीप्यमान रत्न बना हुआ है। निस्सदेह 'प्रियप्रवास' का यह सदेश मानवता का प्रसार करता हुआ जन जीवन मे विश्व-बधुत्व की भावना जाग्रत करने की तीव्र प्रेरणा प्रदान कर रहा है।